कर वहाँ मजूर बनने आने लगे और ऐसा कोलाहल मचने लगा मानो लोग प्रसन्नतासे ही मत्त हुए जा रहे हैं। और जाने कहाँ कहाँका सामान वहाँ इकट्ठा हुआ,—लकड़ी, लोहा, मिट्टी, पत्थर। और उसको लानेके लिए कलें आईं। और उनको यहाँसे वहाँ उठाने-धरनेके लिए और कलें आईं। और वर्दीवाले अफ़सर आये और चपरासवाले चपरासी आये। और दफ़्तर खुले और डीपो खुले, और अस्पताल और पानीघर और टट्टीघर आदि आदि भी खुले। और एक ऐसा घर भी खुला जहाँसे भूखोंको मुफ़्त रोटीका दान दिया जाता था। रोग फैले तो उन्हें दमन करनेके लिए डाक्टर बने। झगड़े उठे तो उनके मिटानेके लिए जज और वकील जनमे। और दुष्टका दमन और साधुका परित्राण करनेके लिए नीतिज्ञ जनोंने क़ानूनपर क़ानून खड़े किये। जिसपर बद्धपरिकर पुलिस आई और मदिरालय आये और द्यूत-गृह आये और...मतलब, काम ज़ोरोंसे और व्यवस्थासे और शांतिसे होने लगा।

एक दिन महाराज सीधे सादे कपड़े पहने उधर जा निकले। उन्होंने देखा—नये महलकी जगहके और उनके बीचमें अब जाने कितना न अंतर प्रतीत होता है। और जाने कितने न आदमी उस अंतरको भरनेके लिए मध्यमें खप रहे हैं। वह चलते गये, चलते गये। वह देखना चाहते थे कि महलका क्या बन रहा है?

ठीक स्थानपर पहुँचकर उन्होंने देखा कि धरतीमें दूर दूर तक गहरी और लंबी खाइयाँ खुदी हैं। गहरी इतनी कि उनमें सीधे और पूरे कई आदमी समा जायँ। वे आपसमें कटी-फटी ऐसी धरतीमें बिछी हैं कि मानो कोई षड्यंत्र फैला हो,—जैसे वह कोई भयंकर चक्र हो। धरतीको भीतर तक पोला कर डाला गया है, कि जगह जगह मोरियाँ-सी बन गई हैं। यह सब देखकर राजाका मन विश्वस्त नहीं हुआ।—जिसका सिर खुली हवामें हो और जिससे आसमान पास हो जाये, वह महल क्या ऐसा होता है? यह आकाशकी ओर उठानेवाला महल है, या नरककी ओर ले जानेवाला कोई जाल है!

राजाने वहाँ एक आदमीसे पूछा—भाई, यह सब क्या हो रहा है?

सुननेवालेने बताया कि नये महाराजका नया महल बन रहा है।—तुम कहाँ रहते हो? इतनी बात भी नहीं जानते हो?

महाराजने कहा—भाई, मैं भूलमें रहता हूँ। मैं बहुत कम बात जानता

हूँ। एक बात तो बताओ, भाई, [illegible] आदमी कहाँसे यहाँ आ गये हैं! पहले तो यह जगह सुनसान थी। यहाँ आनेके लिए वे खाली हाथ बैठे थे क्या? इससे पहले वे क्यों कुछ नहीं करते थे?

उस आदमीने कहा—तुम कैसे अनजान आदमी हो जी! आजकल करनेको कौन धंधा रह गया है? जहाँ देखो वहीं कल। धरती नाज देती है, पर रोटी अपने हाथसे थोड़े ही वह दे देगी! वह नाज धरतीपरसे साहूकारकी कोठीमें चला जाता है। सो किसान भूखा रहता है कि कब वह मजूर बनकर पेट पाले। इससे, मजूरीमें रोटी दो तो हज़ार क्या लाख आदमी ले लो। तुम जाने कहाँ रहते हो जो इतना तक नहीं जानते। नये महाराज हमारे बड़े उपकारी हैं जिससे इतने लोगोंको काम मिल गया है।

महाराज—यह तो ठीक बात है। पर इस उपकारसे पहले इन लोगोंका क्या हाल था?

आदमी—वह हाल तुम नहीं जानते?

महाराज—बुरा हाल था?

आदमी—बस पूछो मत।

महाराज—उसमें राजाका उपकार नहीं था?

सुननेवाले आदमीने रिस भावसे कहा—तुम कैसे आदमी हो जी, जो महाराजके विरोधकी बात करते हो। तुम्हें कानूनका और धर्मका डर नहीं है? जाओ, तुम कोई खाली आदमी मालूम होते हो। हमको अपना काम है।

महाराज आगे बढ़ गये। धरतीके भीतर खुदी हुई व्यूह-सी बनी उन मोरियोंको यहाँ-वहाँसे देखते हुए वह कुछ काल घूमते रहे। थकथकाकर फिर वह वापिस लौट आये।

अगले दिन उन्होंने मंत्रियोंको बुलाकर पूछा—कहिए मंत्रिगण, महलका काम कैसा हो रहा है?

मंत्री—काम तेज़ीसे हो रहा है, महाराज। दस हज़ार मजूर लगे हैं। बस छः महीनेमें महल आप देखेंगे।

महाराज—काम कितना हो गया है?

मंत्री—बुनियादें पूरी हो गई हैं। बस अब चिनाई शुरू होगी।

महाराज—चलो, देखें क्या हो रहा है।

मंत्रियोंके साथ महाराज मौकेपर आये। देखकर बोले—यह सब क्या है?